"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 50 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 9 दिसम्बर 2016—अग्रहायण 18, शक 1938

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 9 नवम्बर 2016

क्रमांक ई-1-01-2016/1-2.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री शिव अनंत तायल, भा.प्र.से. (2012), सामान्य प्रशासन विभाग, मंत्रालय, रायपुर को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त उप सचिव, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग के पद पर पदस्थ करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विवेक ढाँड,** मुख्य सचिव.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2016.

# वाणिज्य एवं उद्योग विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 29 अक्टूबर 2016

क्रमांक एफ-20-31/2015/11/6.—चूंकि राज्य शासन को "छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016" के प्रावधानों के आधार पर यह समाधान हो गया है कि लोकहित में ऐसा करना आवश्यक है,

अतएव राज्य शासन एतद् द्वारा औद्योगिक नीति 2014-19 में औद्योगिक निवेश हेतु आर्थिक प्रोत्साहन के तहत् अधिसूचित "ब्याज अनुदान योजना" को क्रियान्वित करने हेतु इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 04-06-2015 द्वारा जारी "छत्तीसगढ़ राज्य ब्याज अनुदान नियम-2014" में निम्नलिखित संशोधन करती है, अर्थात् :—

## संशोधन

(एक) उक्त अधिसूचना में पैरा 5 में उप पैरा 5.13 के पश्चात् निम्नलिखित उप पैरा जोड़ा जाये, अर्थात्

5.14 छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016 के अधीन सक्षम अधिकारी द्वारा जारी बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के स्वामी को बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बीमार/बंद उद्योग के क्रय हेतु लिए गये सावधि ऋण पर ब्याज अनुदान की पात्रता होगी.

5.15 छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016 के अधीन सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाण पत्र धारित करने वाले बीमार/बंद उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के स्वामी को बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु बंद उद्योग में प्लांट एवं मशीनरी में न्यूनतम 3.00 करोड़ रुपये या उत्पादनरत विद्यमान उद्योग में वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ करने की दिनांक तक प्लांट एवं मशीनरी मद में निवेशित पूंजी के न्यूनतम 25 प्रतिशत, जो भी अधिक हो, का अतिरिक्त पूंजी निवेश करने पर, तथा उद्योग विभाग में पंजीकृत मूल क्षमता या औसत उत्पादन, जो भी अधिक हो, में न्यूनतम 25 प्रतिशत की वृद्धि होती हो एवं कुल रोजगार में भी 10 प्रतिशत, की वृद्धि हो तथा विस्तारित वाणिज्यिक उत्पादन इस नीति की कालावधि में प्रारंभ हो, तो विस्तार/डायवर्सीफिकेशन आदि के लिये किये गये अतिरिक्त पूंजी निवेश पर औद्योगिक नीति 2014-19 में घोषित ब्याज अनुदान की पात्रता होगी किन्तु इसकी अधिकतम सीमा बंद उद्योग को देय शेष अनुदान एवं उक्त अतिरिक्त पूंजी निवेश पर देय अनुदान की अधिकतम सीमा औद्योगिक नीति 2014-19 में घोषित अनुदान की सीमा से अधिक नहीं होगी.

**टीप :—** उपरोक्त 5.14 एवं 5.15 हेतु सक्षम अधिकारी द्वारा जारी बीमार/बंद उद्योग घोषित प्रमाण पत्र प्रस्तुत करना आवश्यक होगा.

(दो) उक्त अधिसूचना में पैरा 6 में उप पैरा 6.15 के पश्चात् निम्नलिखित उप पैरा 6.16 एवं 6.17 जोड़ा जाये, अर्थात्

6.16 बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के स्वामी को यदि राज्य गठन के पश्चात् जारी औद्योगिक नीतियों यथा औद्योगिक नीति 2001-06 अथवा औद्योगिक नीति 2004-09 अथवा औद्योगिक नीति 2009-14 अथवा औद्योगिक नीति 2014-19 संबंधित औद्योगिक नीति एवं संबंधित अधिसूचना के तहत् यदि ब्याज अनुदान प्राप्त नहीं होने पर अथवा आंशिक प्राप्त होने पर बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के स्वामी को बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु किये गये अतिरिक्त स्थायी पूंजी निवेश पर उपरोक्त पैरा 6 में उप पैरा 6.3 से 6.6 की तालिकाओं के तहत् औद्योगिक दृष्टि से विकासशील/औद्योगिक दृष्टि से पिछड़े क्षेत्रों हेतु लागू दर एवं औद्योगिक निवेश प्रोत्साहन की दृष्टि से श्रेणीकृत (सामान्य उद्योग/प्राथमिकता उद्योग) आधार पर पूर्ण अथवा शेष बची ब्याज अनुदान राशि, जैसी भी स्थिति हो, दिया जावेगा.

परंतु यदि बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के स्वामी को राज्य गठन के पश्चात् जारी उक्त औद्योगिक नीतियों यथा औद्योगिक नीति 2001-16/औद्योगिक नीति 2004-09/औद्योगिक नीति 2009-14/औद्योगिक नीति 2014-19 के तहत् एवं संबंधित ब्याज अनुदान अधिसूचना के तहत् यदि किसी अवधि/अवधियों का ब्याज अनुदान अस्वीकृत या अमान्य हुआ है तो ब्याज अनुदान को स्वीकृत करने में केवल नये निवेश के प्रकरणों में नये निवेश की सीमा तक ही विचार किया जायेगा और नियमत: पाये जाने पर पात्रता अनुसार अनुदान दिया जायेगा. अनुदान की अधिकतम सीमा उपरोक्त कंडिका 5.15 अनुसार होगी.

6.17 बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता को, उसका उद्योग राज्य गठन के पश्चात् जारी औद्योगिक नीति 2001-06/औद्योगिक नीति 2004-09/औद्योगिक नीति 2009-14/औद्योगिक नीति 2014-19 के तहत् एवं संबंधित अधिसूचना के तहत् अनुदान हेतु अपात्र उद्योगों की सूची में रहने पर किन्तु औद्योगिक नीति 2014-19 में पात्र होने पर, बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु बीमार उद्योग/बंद उद्योग में पुन: उत्पादन प्रारंभ करने पर औद्योगिक नीति 2014-19 के अंतर्गत उप पैरा 6.16 अनुसार ब्याज अनुदान की पात्रता होगी. अनुदान की अधिकतम सीमा उपरोक्त उप पैरा 5.15 अनुसार होगी.

(तीन) उक्त अधिसूचना में पैरा 7.1 में (10) के पश्चात् निम्नलिखित (11) जोड़ा जावे, अर्थात्

(11) छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016 के अंतर्गत सक्षम अधिकारी द्वारा जारी बीमार/बंद उद्योग घोषित प्रमाण पत्र (यदि लागू हो).

(चार) बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के स्वामी को दिये जाने वाले ब्याज अनुदान के संदर्भ में अधिसूचना दिनांक 04-06-2015 की शेष कंडिकाएं यथावत रहेगी.

नया रायपुर, दिनांक 29 अक्टूबर 2016

क्रमांक एफ-20-63/2015/11/6.—चूंकि राज्य शासन को "छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016" के प्रावधानों के आधार पर यह समाधान हो गया है कि लोकहित में ऐसा करना आवश्यक है,

अतएव राज्य शासन एतद् द्वारा औद्योगिक नीति 2014-19 में औद्योगिक निवेश हेतु आर्थिक प्रोत्साहन के तहत् अधिसूचित "विकलांग (नि:शक्त) रोजगार अनुदान योजना" को क्रियान्वित करने हेतु इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 17-06-2015 द्वारा जारी "छत्तीसगढ़ राज्य विकलांग (नि:शक्त) रोजगार अनुदान नियम-2014" में निम्नलिखित संशोधन करती है, अर्थात् :—

## संशोधन

(एक) उक्त अधिसूचना में पैरा 5 में उप पैरा (5) के पश्चात् निम्नलिखित उप पैरा स्थापित किया जावे, अर्थात्

(6) छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016 के अधीन सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाण पत्र धारित करने वाले बीमार/बंद उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता को बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु अधोलिखित उप पैरा (7) के अनुसार अतिरिक्त निवेश करने पर विकलांग (नि:शक्त) रोजगार अनुदान की पात्रता होगी.

(7) छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016 के अधीन सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाण पत्र धारित करने वाले बीमार/बंद उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के स्वामी को बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु बंद उद्योग में प्लांट एवं मशीनरी में न्यूनतम 3.00 करोड़ रुपये या उत्पादनरत विद्यमान उद्योग में वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ करने की दिनांक तक प्लांट एवं मशीनरी मद में निवेशित पूंजी के न्यूनतम 25 प्रतिशत, जो भी अधिक हो, का अतिरिक्त पूंजी निवेश करने पर, तथा उद्योग विभाग में पंजीकृत मूल क्षमता या औसत उत्पादन, जो भी अधिक हो, में न्यूनतम 25 प्रतिशत की वृद्धि होती हो एवं कुल रोजगार में भी 10 प्रतिशत, की वृद्धि हो तथा विस्तारित वाणिज्यिक उत्पादन इस नीति की कालावधि में प्रारंभ हो, तो विस्तार/डायवर्सीफिकेशन आदि के लिये किये गये अतिरिक्त पूंजी निवेश पर औद्योगिक नीति 2014-19 में घोषित विकलांग (नि:शक्त) रोजगार अनुदान की पात्रता होगी किन्तु इसकी अधिकतम सीमा बंद उद्योग को देय शेष अनुदान एवं इस अतिरिक्त पूंजी निवेश पर देय अनुदान की अधिकतम सीमा औद्योगिक नीति 2014-19 में घोषित अनुदान की सीमा से अधिक नहीं होगी.

परंतु यदि बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के स्वामी को औद्योगिक नीति 2014-19 के तहत् एवं संबंधित विकलांग (नि:शक्त जन ) अनुदान अधिसूचना के तहत् यदि अनुदान अस्वीकृत या अमान्य हुआ है तो विकलांग (नि:शक्तजन) अनुदान को स्वीकृत करने में अस्वीकृत या अमान्य प्रकरण को छोड़कर अन्य प्रकरण तथा नये निवेश के प्रकरणों में नये निवेश की सीमा तक ही विचार किया जायेगा और नियमत: पाये जाने पर पात्रता अनुसार अनुदान दिया जायेगा. अनुदान की अधिकतम सीमा उपरोक्त पैरा अनुसार होगी.

(दो) उक्त अधिसूचना में पैरा 6 में उप पैरा 6.4 के पश्चात् निम्नांकित उप पैरा जोड़ा जाये, अर्थात्

6.5 छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016 के अधीन सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाण पत्र धारित करने वाले बीमार/बंद उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता को बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु विकलांग (नि:शक्त) रोजगार अनुदान उपरोक्त पैरा 6 की तालिका एवं टीप क्र. 6.1 से 6.4 के अनुसार दिया जावेगा.

6.6 बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता को, उसका उद्योग राज्य गठन के पश्चात् जारी औद्योगिक नीति 2001-06/औद्योगिक नीति 2004-09/औद्योगिक नीति 2009-14/औद्योगिक नीति 2014-19 के तहत् एवं संबंधित अधिसूचना के तहत् अनुदान हेतु अपात्र उद्योगों की सूची में रहने पर किन्तु औद्योगिक नीति 2014-19 में पात्र होने पर, बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु बीमार उद्योग/बंद उद्योग में पुन: उत्पादन प्रारंभ करने पर औद्योगिक नीति 2014-19 के अंतर्गत उप पैरा 6.5 अनुसार अनुदान की पात्रता होगी.

(तीन) उक्त अधिसूचना में पैरा 7 में उप पैरा 7.1(5) के पश्चात् निम्नलिखित उप पैरा 7.1(6) जोड़ा जाये, अर्थात्

(6) छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016 के अंतर्गत सक्षम अधिकारी द्वारा जारी बीमार/बंद उद्योग घोषित प्रमाण पत्र (यदि लागू हो)

(चार) बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता उद्योग को दिये जाने वाले अनुदान के संदर्भ में अधिसूचना दिनांक 17-06-2015 की शेष कंडिकाएं यथावत रहेगी.

नया रायपुर, दिनांक 29 अक्टूबर 2016

क्रमांक एफ-20-68/2015/11/6.—चूंकि राज्य शासन को "छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016" के प्रावधानों के आधार पर यह समाधान हो गया है कि लोकहित में ऐसा करना आवश्यक है,

अतएव राज्य शासन एतद् द्वारा औद्योगिक नीति 2014-19 में औद्योगिक निवेश हेतु आर्थिक प्रोत्साहन के तहत् अधिसूचित "स्थायी पूंजी निवेश अनुदान योजना" को क्रियान्वित करने हेतु इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 21-08-2015 द्वारा जारी "छत्तीसगढ़ राज्य स्थायी पूंजी निवेश अनुदान नियम-2014" में निम्नलिखित संशोधन करती है, अर्थात् :—

## संशोधन

(एक) उक्त अधिसूचना में पैरा 5 में उप पैरा 5.12 के पश्चात् निम्नांकित उप पैरा जोड़े जायें, अर्थात्

5.13 छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016 के अधीन सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाण पत्र धारित करने वाले बीमार/बंद उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के स्वामी को बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु स्थायी पूंजी निवेश पर अनुदान की पात्रता होगी.

5.14 छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016 के अधीन सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाण पत्र धारित करने वाले बीमार/बंद उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के स्वामी को बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु बंद उद्योग में प्लांट एवं मशीनरी में न्यूनतम 3.00 करोड़ रुपये या उत्पादनरत विद्यमान उद्योग में वाणिज्यिक उत्पादन प्रारंभ करने की दिनांक तक प्लांट एवं मशीनरी मद में निवेशित पूंजी के न्यूनतम 25 प्रतिशत, जो भी अधिक हो, का अतिरिक्त पूंजी निवेश करने पर, तथा उद्योग विभाग में पंजीकृत मूल क्षमता या औसत उत्पादन, जो भी अधिक हो, में न्यूनतम 25 प्रतिशत की वृद्धि होती हो एवं कुल रोजगार में भी 10 प्रतिशत, की वृद्धि हो तथा विस्तारित वाणिज्यिक उत्पादन इस नीति की कालावधि में प्रारंभ हो, तो विस्तार/डायवर्सीफिकेशन आदि के लिये किये गये अतिरिक्त पूंजी निवेश पर औद्योगिक नीति 2014-19 में घोषित स्थायी पूंजी निवेश अनुदान की पात्रता होगी किन्तु इसकी अधिकतम सीमा बंद उद्योग को देय शेष अनुदान एवं उक्त अतिरिक्त पूंजी निवेश पर देय अनुदान की अधिकतम सीमा औद्योगिक नीति 2014-19 में घोषित अनुदान की सीमा से अधिक नहीं होगी.

**टीप :—** उपरोक्त कंडिका 5.13 एवं 5.14 के लिये सक्षम अधिकारी द्वारा जारी बीमार/बंद उद्योग का प्रमाण पत्र प्रस्तुत करना आवश्क होगा.

(दो) उक्त अधिसूचना में पैरा 6 में उप पैरा 6.3 के पश्चात् निम्नांकित उप पैरा जोड़े जायें, अर्थात्

6.4 बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के स्वामी को यदि राज्य गठन के पश्चात् जारी औद्योगिक नीतियों में यथा औद्योगिक नीति 2001-06 अथवा औद्योगिक नीति 2004-09 अथवा औद्योगिक नीति 2009-14 अथवा औद्योगिक नीति 2014-19 संबंधित औद्योगिक नीति एवं संबंधित अधिसूचना के तहत् यदि अधोसंरचना लागत-स्थायी पूंजी निवेश अनुदान/स्थायी पूंजी निवेश अनुदान प्राप्त नहीं होने पर अथवा आंशित प्राप्त होने पर बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता को बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु किये गये अतिरिक्त स्थायी पूंजी निवेश पर उपरोक्त पैरा 6 में उप पैरा 6.2 की तालिकाओं के तहत् औद्योगिक दृष्टि से विकासशील/औद्योगिक दृष्टि से पिछड़े क्षेत्रों हेतु लागू दर एवं औद्योगिक निवेश प्रोत्साहन की दृष्टि से श्रेणीकृत (सामान्य उद्योग/प्राथमिकता उद्योग) आधार पर पूर्ण अथवा शेष बची अनुदान राशि, जैसी भी स्थिति हो, दिया जावेगा.

परंतु यदि बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के स्वामी को राज्य गठन के पश्चात् जारी उक्त औद्योगिक नीतियों यथा औद्योगिक नीति 2001-06/औद्योगिक नीति 2004-09 औद्योगिक नीति 2009-14/ औद्योगिक नीति 2014-19 के तहत् एवं संबंधित अधोसंरचना लागत-स्थायी पूंजी निवेश अनुदान/स्थायी पूंजी निवेश अनुदान अधिसूचना के तहत् यदि अधोसंरचना लागत-स्थायी पूंजी निवेश अनुदान/स्थायी पूंजी निवेश अनुदान अस्वीकृत या अमान्य हुआ है तो स्थायी पूंजी निवेश अनुदान को स्वीकृत करने में केवल नये निवेश के प्रकरणों में नये निवेश की सीमा तक ही विचार किया जायेगा और नियमत: पाये जाने पर पात्रता अनुसार अनुदान दिया जायेगा. अनुदान की अधिकतम सीमा उपरोक्त उप पैरा 5.14 अनुसार होगी.

6.5 बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता को, उसका उद्योग राज्य गठन के पश्चात् जारी औद्योगिक नीति 2001-06/औद्योगिक नीति 2004-09/औद्योगिक नीति 2009-14/औद्योगिक नीति 2014-19 के तहत् एवं संबंधित अधिसूचना के तहत् अनुदान हेतु अपात्र उद्योगों की सूची में रहने पर किन्तु औद्योगिक नीति 2014-19 में पात्र होने पर, बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु बीमार उद्योग/बंद उद्योग में पुन: उत्पादन प्रारंभ करने पर औद्योगिक नीति 2014-19 के अंतर्गत उप पैरा 6.4 अनुसार स्थायी पूंजी निवेश अनुदान की पात्रता होगी. अनुदान की अधिकतम सीमा उपरोक्त उप पैरा 5.14 अनुसार होगी.

(तीन) उक्त अधिसूचना में पैरा 7 में उप पैरा 7.1(9) के पश्चात् निम्नांकित उप पैरा 7.1(10) जोड़ा जावे, अर्थात्

(10) छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016 के अंतर्गत सक्षम अधिकारी द्वारा जारी बीमार/बंद उद्योग घोषित प्रमाण पत्र (यदि लागू हो).

(चार) बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के स्वामी को दिये जाने वाले अनुदान के संदर्भ में समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 21-08-2015 की शेष कंडिकाएं यथावत् रहेगी.

नया रायपुर, दिनांक 29 अक्टूबर 2016

क्रमांक एफ-20-81/2015/11/6.—चूंकि राज्य शासन को "छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016" के प्रावधानों के आधार पर यह समाधान हो गया है कि लोकहित में ऐसा करना आवश्यक है,

अतएव राज्य शासन एतद् द्वारा औद्योगिक नीति 2014-19 में औद्योगिक निवेश हेतु आर्थिक प्रोत्साहन के तहत् अधिसूचित "गुणवत्ता प्रमाणीकरण अनुदान योजना" को क्रियान्वित करने हेतु इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 24-09-2015 द्वारा जारी "छत्तीसगढ़ राज्य गुणवत्ता प्रमाणीकरण अनुदान नियम-2014" में निम्नलिखित संशोधन करती है, अर्थात् :—

## संशोधन

(एक) उक्त अधिसूचना में पैरा 3 में (10) के पश्चात् निम्नलिखित पैरा जोड़ा जावे, अर्थात्

(11) छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016 के अधीन सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाण पत्र धारित करने वाले बीमार/बंद उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता को बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु गुणवत्ता प्रमाणीकरण अनुदान की पात्रता होगी.

(दो) उक्त अधिसूचना में पैरा 4 में 4.1 (5) के पश्चात् निम्नलिखित पैरा 4.1 (6)जोड़ा जावे, अर्थात्

(6) छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016 के अंतर्गत सक्षम अधिकारी द्वारा जारी बीमार/बंद उद्योग घोषित प्रमाण पत्र (यदि लागू हो).

(तीन) उक्त अधिसूचना में पैरा 5 में 5.5 के पश्चात् निम्नलिखित पैरा स्थापित किया जावे, अर्थात्

5.6 बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता को राज्य गठन के पश्चात् जारी औद्योगिक नीति 2001-06/औद्योगिक नीति 2004-09/औद्योगिक नीति 2009-14/ औद्योगिक नीति 2014-19 के तहत् एवं संबंधित गुणवत्ता प्रमाणीकरण अनुदान अधिसूचना के तहत् यदि गुणवत्ता प्रमाणीकरण अनुदान प्राप्त नहीं हुआ है अथवा आंशिक रूप से प्राप्त होने पर तो बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता को बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु गुणवत्ता प्रमाणीकरण अनुदान में से शेष रहा अनुदान उपरोक्त पैरा 5 की कंडिका 5.1, 5.2 एवं 5.5 के अनुसार दिया जावेगा किन्तु यह औद्योगिक नीति 2014-19 में इस अनुदान की अधिकतम सीमा से अधिक नहीं होगा.

परंतु यदि बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के स्वामी को राज्य गठन के पश्चात् जारी उक्त औद्योगिक नीतियों यथा औद्योगिक नीति 2001-06/औद्योगिक नीति 2004-09/ औद्योगिक नीति 2009-14/औद्योगिक नीति 2014-19 के तहत् एवं संबंधित गुणवत्ता प्रमाणीकरण अनुदान अधिसूचना के तहत् यदि गुणवत्ता प्रमाणी-करण अनुदान अस्वीकृत या अमान्य हुआ है तो गुणवत्ता प्रमाणी-करण अनुदान स्वीकृत करने में केवल नये निवेश के प्रकरणों में नये निवेश की सीमा तक ही विचार किया जायेगा और नियमत: पाये जाने पर पात्रता अनुसार अनुदान दिया जायेगा.

5.7 बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता को, उसका उद्योग राज्य गठन के पश्चात् जारी औद्योगिक नीति 2001-06/औद्योगिक नीति 2004-09/औद्योगिक नीति 2009-14/औद्योगिक नीति 2014-19 के तहत् एवं संबंधित अधिसूचना के तहत् अनुदान हेतु अपात्र उद्योगों की सूची में रहने पर किन्तु औद्योगिक नीति 2014-19 में पात्र होने पर, बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु बीमार उद्योग/बंद उद्योग में पुन: उत्पादन प्रारंभ करने पर औद्योगिक नीति 2014-19 के अंतर्गत कंडिका 5.6 अनुसार अनुदान की पात्रता होगी.

(चार) बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता उद्योग को दिये जाने वाले अनुदान के संदर्भ में उक्त अधिसूचना दिनांक 24-09-2015 की शेष कंडिकाएं यथावत रहेगी.

नया रायपुर, दिनांक 29 अक्टूबर 2016

क्रमांक एफ-20-82/2015/11/6.—चूंकि राज्य शासन को "छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016" के प्रावधानों के आधार पर यह समाधान हो गया है कि लोकहित में ऐसा करना आवश्यक है,

अतएव राज्य शासन एतद् द्वारा औद्योगिक नीति 2014-19 में औद्योगिक निवेश हेतु आर्थिक प्रोत्साहन के तहत् अधिसूचित "परियोजना प्रतिवेदन अनुदान योजना" को क्रियान्वित करने हेतु इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 24-09-2015 द्वारा जारी "छत्तीसगढ़ राज्य परियोजना प्रतिवेदन अनुदान नियम-2014" में निम्नलिखित संशोधन करती है, अर्थात् :—

## संशोधन

(एक) उक्त अधिसूचना में पैरा 5 में उप पैरा 5.9 के पश्चात् निम्नलिखित उप पैरा जोड़ा जावे, अर्थात्

5.10 छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016 के अधीन सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाण पत्र धारित करने वाले बीमार/बंद उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता को बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिये अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु परियोजना प्रतिवेदन तैयार कराने पर परियोजना प्रतिवेदन अनुदान की पात्रता होगी.

(दो) उक्त अधिसूचना में पैरा 7 में उप पैरा 7.1(6) के पश्चात् निम्नांकित उप पैरा 7.1(7) जोड़ा जावे, अर्थात् :—

(7) छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016 के अंतर्गत सक्षम अधिकारी द्वारा जारी बीमार/बंद उद्योग घोषित प्रमाण पत्र (यदि लागू हो)

(तीन) उक्त अधिसूचना में पैरा 8 में उप पैरा 8.3 के पश्चात् निम्नांकित/उप पैरा जोड़ा जावे, अर्थात् :—

8.4 बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता उद्योग को यदि राज्य गठन के पश्चात् जारी औद्योगिक नीतियों यथा औद्योगिक नीति 2001-06 अथवा औद्योगिक नीति 2004-09 अथवा औद्योगिक नीति 2009-14 अथवा औद्योगिक नीति 2014-19 संबंधित औद्योगिक नीति एवं संबंधित अधिसूचना के तहत् यदि परियोजना प्रतिवेदन अनुदान प्राप्त नहीं होने पर अथवा आंशिक प्राप्त होने पर बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता को बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु परियोजना प्रतिवेदन तैयार कराने पर परियोजना प्रतिवेदन अनुदान उपरोक्त पैरा 8 के कंडिका 8.1 की तालिका के तहत् औद्योगिक दृष्टि से विकासशील/औद्योगिक दृष्टि से पिछड़े क्षेत्रों हेतु लागू दर एवं औद्योगिक निवेश प्रोत्साहन की दृष्टि से श्रेणीकृत (सामान्य उद्योग/प्राथमिकता उद्योग) आधार पर दिया जावेगा. अनुदान की अधिकतम सीमा औद्योगिक नीति 2014-19 के कुल अनुदान की सीमा से अधिक नहीं होगी.

परंतु यदि बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के स्वामी को राज्य गठन के पश्चात् जारी उक्त औद्योगिक नीतियों यथा औद्योगिक नीति 2001-06/औद्योगिक नीति 2004-09/औद्योगिक नीति 2009-14/औद्योगिक नीति 2014-19 के तहत् एवं संबंधित परियोजना प्रतिवेदन अनुदान अधिसूचना के तहत् यदि अनुदान अस्वीकृत या अमान्य हुआ है तो परियोजना प्रतिवेदन अनुदान को स्वीकृत करने में अस्वीकृत या अमान्य प्रकरण को छोड़कर अन्य प्रकरण तथा नये निवेश के प्रकरणों में नये निवेश की सीमा तक ही विचार किया जायेगा और नियमत: पाये जाने पर पात्रता अनुसार अनुदान दिया जायेगा. अनुदान की अधिकतम सीमा उपरोक्त पैरा अनुसार होगी.

8.5 बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता को, उसका उद्योग राज्य गठन के पश्चात् जारी औद्योगिक नीति 2001-06/औद्योगिक नीति 2004-09/औद्योगिक नीति 2009-14/औद्योगिक नीति 2014-19 के तहत् एवं संबंधित अधिसूचना के तहत् अनुदान हेतु अपात्र उद्योगों की सूची में रहने पर किन्तु औद्योगिक नीति 2014-19 में पात्र होने पर, बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु बीमार उद्योग/बंद उद्योग में पुन: उत्पादन प्रारंभ करने पर औद्योगिक नीति 2014-19 के अंतर्गत कंडिका 8.4 अनुसार अनुदान की पात्रता होगी.

(चार) बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता उद्योग को दिये जाने वाले अनुदान के संदर्भ में समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 24-09-2015 की शेष कंडिकाएं यथावत रहेगी.

नया रायपुर, दिनांक 29 अक्टूबर 2016

क्रमांक एफ-20-83/2015/11/6.—चूंकि राज्य शासन को "छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016" के प्रावधानों के आधार पर यह समाधान हो गया है कि लोकहित में ऐसा करना आवश्यक है,

अतएव राज्य शासन एतद् द्वारा औद्योगिक नीति 2014-19 में औद्योगिक निवेश हेतु आर्थिक प्रोत्साहन के तहत् अधिसूचित "तकनीकी पेटेन्ट अनुदान योजना" को क्रियान्वित करने हेतु इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 28-09-2015 द्वारा जारी "छत्तीसगढ़ राज्य तकनीकी पेटेन्ट अनुदान नियम-2014" में निम्नलिखित संशोधन करती है, अर्थात् :—

## संशोधन

(एक) उक्त अधिसूचना में पैरा 4 में (8) के पश्चात् निम्नलिखित पैरा स्थापित किया जावे, अर्थात् :—

(9) छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016 के अधीन सक्षम अधिकारी द्वारा जारी प्रमाण पत्र धारित करने वाले बीमार/बंद उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता को बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन पर तकनीकी पेटेन्ट अनुदान की पात्रता होगी.

(दो) उक्त अधिसूचना में पैरा 5 में उप पैरा 5.1(5) के पश्चात् निम्नांकित उप पैरा 5.1(6) जोड़ा जावे, अर्थात् :—

(6) छत्तीसगढ़ बंद/बीमार उद्योगों हेतु विशेष प्रोत्साहन नीति 2016 के अंतर्गत सक्षम अधिकारी द्वारा जारी बीमार/बंद उद्योग घोषित प्रमाण पत्र (यदि लागू हो)

(तीन) उक्त अधिसूचना में पैरा 6 में उप पैरा 6.3 के पश्चात् निम्नांकित उप पैरा जोड़ा जाये, अर्थात्

6.4 बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता उद्योग को यदि राज्य गठन के पश्चात् जारी औद्योगिक नीतियों यथा औद्योगिक नीति 2001-06 अथवा औद्योगिक नीति 2004-09 अथवा औद्योगिक नीति 2009-

14 अथवा औद्योगिक नीति 2014-19 एवं संबंधित अधिसूचना के तहत् यदि तकनीकी पेटेन्ट अनुदान प्राप्त नहीं होने पर अथवा आंशिक प्राप्त होने पर बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता को बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन पर तकनीकी पेटेन्ट अनुदान उपरोक्त पैरा 6 के उप पैरा 6.1 एवं 6.2 के अनुसार दिया जावेगा. जिसकी अधिकतम सीमा औद्योगिक नीति 2014-19 में कुल अनुदान की अधिकतम सीमा से अधिक नहीं होगी.

परंतु यदि बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के स्वामी को राज्य गठन के पश्चात् जारी उक्त औद्योगिक नीतियों यथा औद्योगिक नीति 2001-06/औद्योगिक नीति 2004-09/औद्योगिक नीति 2009-14/औद्योगिक नीति 2014-19 के तहत् एवं संबंधित तकनीकी पेटेंट अनुदान अधिसूचना के तहत् यदि अनुदान अस्वीकृत या अमान्य हुआ है तो तकनीकी पेटेंट अनुदान को स्वीकृत करने में अस्वीकृत या अमान्य प्रकरण को छोड़कर अन्य प्रकरण तथा नये निवेश के प्रकरणों में नये निवेश की सीमा तक ही विचार किया जायेगा और नियमत: पाये जाने पर पात्रता अनुसार अनुदान दिया जायेगा. अनुदान की अधिकतम सीमा उपरोक्त पैरा अनुसार होगी.

6.5 बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता को, उसका उद्योग राज्य गठन के पश्चात् जारी औद्योगिक नीति 2001-06/औद्योगिक नीति 2004-09/औद्योगिक नीति 2009-14/औद्योगिक नीति 2014-19 के तहत् एवं संबंधित अधिसूचना के तहत् अनुदान हेतु अपात्र उद्योगों की सूची में रहने पर किन्तु औद्योगिक नीति 2014-19 में पात्र होने पर, बीमार उद्योग के पुनर्वास के लिए अथवा बंद उद्योग के पुनर्संचालन हेतु बीमार उद्योग/बंद उद्योग में पुन: उत्पादन प्रारंभ करने पर औद्योगिक नीति 2014-19 के अंतर्गत उप पैरा 6.4 अनुसार अनुदान की पात्रता होगी.

(चार) बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग को अथवा बीमार/बंद उद्योग घोषित उद्योग के क्रेता उद्योग को दिये जाने वाले अनुदान के संदर्भ में अधिसूचना दिनांक 28-09-2015 की शेष कंडिकाएं यथावत रहेगी.

नया रायपुर, दिनांक 22 नवम्बर 2016

क्रमांक एफ 20-21/2016/11/(6).—चूंकि, राज्य सरकार का यह समाधान हो गया है कि लोकहित से ऐसा करना आवश्यक है,

अतएव राज्य शासन एतद् द्वारा इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 15-03-2015 द्वारा जारी "छत्तीसगढ़ औद्योगिक भूमि एवं भवन प्रबंधन नियम-2015" में निम्नलिखित संशोधन करती है, अर्थात् :—

## संशोधन

(एक) मूल नियम हेतु जारी उक्त अधिसूचना के अध्याय-2 में पैरा-2.3 के उप पैरा-2.3.7 के सीरियल क्रमांक त्रुटिपूर्ण होने के कारण उसके स्थान पर निम्नलिखित स्थापित किया जाये अर्थात् :—

i. कंडिका 2.3.7 में उप कंडिकाओं के सीरियल नम्बर (स) एवं (द) के स्थान पर क्रमश: सीरियल नम्बर (अ) एवं (ब) स्थापित किया जाये.

ii कंडिका 2.3.7 (ब) [वर्तमान में (द)] के ii (क) में शब्द "अधिकतम" को शब्द "न्यूनतम" से प्रतिस्थापित किया जाये.

iii कंडिका 2.3.7 (ब) [वर्तमान में (द)] के ii में (क), (ख) तथा (ग) के पश्चात् निम्नानुसार (घ) जोड़ा जाये :—

(घ) वाणिज्य एवं उद्योग विभाग उपरोक्त (क), (ख) तथा (ग) के प्रावधान को शिथिल कर सकेगा.

(दो) मूल नियम हेतु जारी उक्त अधिसूचना के अध्याय-2 में पैरा 2.5 के उप पैरा-2.5.5 एवं उप पैरा 2.5.10 के नीचे निम्नानुसार टीप जोड़ी जाये :—

**टीप :—** लीजडीड की कंडिकाओं के अनुसार आवंटित भू-खण्ड का उपयोग करने वाले उद्योगों के प्रकरणों में निम्न स्थितियों में लीजडीड में संशोधन को भू-भाटक एवं संधारण शुल्क के पुनर्निर्धारण हेतु संशोधन नहीं माना जायेगा :—

(क) मूल आवंटी/आवंटियों के स्वामित्व में परिवर्तन के बिना केवल इकाई के नाम में परिवर्तन.

(ख) मूल आवंटी/आवंटियों के स्वामित्व को परिवर्तन किये बिना Form of Incorporation में हुआ संशोधन/परिवर्तन.

(ग) इकाई द्वारा उत्पादनरत् उत्पादों में क्षमता का विस्तार.

उक्त (क) एवं (ख) में मूल आवंटी/आवंटियों के स्वामित्व में परिवर्तन इस नियम की कंडिका क्र. 3.4.1.1 (अ) एवं (ब) तथा कंडिका क्र. 3.4.1.3 (अ) अनुसार मान्य होगा.

(तीन) मूल नियम हेतु जारी उक्त अधिसूचना के अध्याय-2 में पैरा 2.9 के उप पैरा-2.9.5 के प्रथम पैरा की तीसरी पंक्ति में शब्द ''निष्पादन'' को शब्द ''पंजीयन'' से प्रतिस्थापित किया जाता है.

2. इस संशोधन के लिए वित्त विभाग से सहमति प्राप्त की गई है.

3. ये संशोधन इस अधिसूचना के जारी होने की दिनांक से प्रवृत्त हुये समझे जायेंगे.

नया रायपुर, दिनांक 24 नवम्बर 2016

क्रमांक एफ 20-36/2014/11/6.—चूंकि राज्य सरकार को यह समाधान हो गया है कि लोकहित में ऐसा करना आवश्यक है.

अतएव राज्य शासन छत्तीसगढ़ की स्टार्ट अप इकाईयों को विशेष सुविधायें प्रदान करने के लिए इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 28-01-2015 द्वारा जारी औद्योगिक नीति 2014-19 में निम्नलिखित संशोधन करती है, अर्थात् :—

## संशोधन

(एक) स्टार्ट अप पैकेज का लाभ स्टार्ट अप यूनिट्स को देने के लिये प्रदेश की औद्योगिक नीति 2014-19 में कंडिका-15 में उप कंडिका 15.25 निम्नानुसार जोड़ी जाये :—

15.25 भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग में पंजीकृत एवं वैध प्रमाण पत्र धारित करने वाले स्टार्ट अप यूनिट को प्रदेश में उत्पादन प्रारंभ करने पर उसे औद्योगिक नीति 2014-19 में प्राथमिकता उद्योग माना जाएगा. इसमें उद्योग एवं सेवा इकाईयां दोनों सम्मिलित होंगी तथा ऐसी स्टार्ट अप यूनिट को नवीन परिशिष्ट-6 (अ) अनुसार अनुदान एवं छूट पात्रतानुसार प्राप्त होंगे.

(दो) औद्योगिक नीति 2014-19 के परिशिष्ट-1 परिभाषाएं में निम्नानुसार अनुक्रमांक-54 जोड़ा जाये :—

54 स्टार्ट अप की वही परिभाषा मान्य होगी जो भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग द्वारा दिनांक 18 फरवरी, 2016 को अधिसूचित की गई है. इसके अनुसार किसी संस्था को निम्नानुसार स्टार्ट अप माना जाये :—

(क) उसके निगमीकरण/पंजीकरण की तिथि से पांच वर्ष तक,

(ख) यदि किसी वित्तीय वर्ष में उसका कारोबार (टर्नओवर) 25 करोड़ से अधिक नहीं है, और

(ग) वह अभिनवीकरण, प्रौद्योगिकी या बौद्धिकी संपदा आधारित नए उत्पादों, प्रक्रियाओं अथवा सेवाओं के विकास, अनुप्रयोग या वाणिज्यिकरण के संबंध में कार्य कर रहा है, पहले से ही अस्तित्व वाले किसी व्यवसाय के विभाजन या उसके पुनर्निमाण के माध्यम से बनाई गई किसी संस्था को स्टार्ट अप नहीं माना जाएगा.

(घ) इस अधिसूचना में दिये गये निम्न स्पष्टीकरण भी मान्य होंगे :—

**स्पष्टीकरण :—**

1. कोई संस्थान अपने निगमीकरण/पंजीकरण की तिथि से पांच वर्ष पूरे होने पर अथवा किसी विगत वर्ष में कारोबार 25 करोड़ रुपये से अधिक होने पर स्टार्टअप के रूप में नहीं माना जाएगा.

2. संस्थान का अर्थ है—कोई निजी लिमिटेड कंपनी (कंपनी अधिनियम, 2013 में यथा परिभाषित), अथवा पंजीकृत साझेदारी फर्म (साझेदारी अधिनियम, 1932 के खण्ड 59 के तहत पंजीकृत) या लिमिटेड देयता साझेदारी (लिमिटेड देयता साझेदारी अधिनियम, 2002 के अंतर्गत पंजीकृत).

3. कारोबार का अर्थ, कंपनी अधिनियम 2013 में परिभाषित किए अनुसार है.

4. किसी संस्थान को अभिनवीकरण, प्रौद्योगिकी या बौद्धिक संपदा आधारित नए उत्पादों, प्रक्रियाओं या सेवाओं के विकास, अनुप्रयोग या वाणिज्यिकरण के संबंध में कार्यरत माना जाता है, यदि उसका लक्ष्य निम्नलिखित को विकसित करना और उनका वाणिज्यिकरण करना है :

(क) एक नया उत्पाद या सेवा या प्रक्रिया अथवा

(ख) महत्वपूर्ण रूप से सुधार किए गए मौजूदा उत्पाद, सेवा या प्रक्रिया, जो ग्राहकों या कार्य के प्रवाह के सृजन या उसके मूल्य संवर्धन में सहायक हो.

5. मात्र निम्नलिखित को विकसित करने संबंधी कार्य को इस परिभाषा में शामिल नहीं माना जाएगा :—

(क) उत्पाद या सेवाएं या प्रक्रियाएं जिनमें वाणिज्यिकरण की संभावना नहीं हो, अथवा

(ख) एकसमान उत्पाद या सेवाएं या प्रक्रियाएं अथवा

(ग) उत्पाद या सेवा या प्रक्रियाएं जो ग्राहकों या कार्य के प्रवाह के संबंध में मूल्य संवर्धन नहीं करते या सीमित वृद्धि करते हों, उक्त परिभाषा समय-समय पर भारत सरकार द्वारा संशोधन के अनुरूप मान्य होगी.

(तीन) औद्योगिक नीति 2014-19 के परिशिष्ट-3 प्राथमिकता उद्योगों की सूची (अ) वर्गीकरण के आधार पर में अनुक्रमांक-24 निम्नानुसार जोड़ा जाये :—

24 भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग में पंजीकृत एवं वैध प्रमाण पत्र धारित करने वाले स्टार्ट अप यूनिट. इनके लिए निवेश की कोई न्यूनतम बाध्यकारी सीमा नहीं होगी.

(चार) प्रदेश में स्थापित होने वाली स्र्टाटअप इकाईयों को प्रोत्साहित करने के लिए निम्नांकित स्टार्ट अप पैकेज को औद्योगिक नीति 2014-19 में परिशिष्ट-6 (अ) के रूप में जोड़ा जाये :—

## परिशिष्ट-6 (अ)
## **स्टार्ट अप पैकेज**

भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग में पंजीकृत एवं वैध प्रमाण पत्र धारित करने वाले स्टार्ट अप यूनिट को औद्योगिक नीति 2014-19 में प्राथमिकता उद्योग माना जाएगा व इसके लिये निवेश की कोई न्यूनतम सीमा नहीं होगी. उसे स्टार्ट अप पैकेज के रूप में औद्योगिक नीति 2014-19 के निम्न अनुदान छूट एवं रियायतें प्राप्त होंगी :—

1. **ब्याज अनुदान**—सावधि ऋण पर भुगतान किये गये ब्याज का 75 प्रतिशत की दर से अधिकतम सीमा 70 लाख रुपये वार्षिक.

2. स्थायी पूंजी निवेश अनुदान—

| क्र. | श्रेणी | अनुदान की मात्रा | |
|---|---|---|---|
| | | प्रतिशत | अधिकतम राशि (लाख रु. में) |
| 1. | सूक्ष्म एवं लघु उद्योग | 35 | 60 |
| 2. | मध्यम उद्योग | 35 | 70 |
| 3. | वृहद उद्योग | 35 | 110 |
| 4. | मेगा उद्योग | 40 | 350 |

3. **विद्युत शुल्क छूट**—शतप्रतिशत छूट.

4. भूमि के क्रय/लीज पर स्टाम्प शुल्क से पूर्ण छूट.

5. लिये गये ऋण पर भी तीन वर्ष तक स्टाम्प शुल्क से छूट.

6. (अ) **परियोजना प्रतिवेदन अनुदान**—मान्य स्थायी पूंजी निवेश का एक प्रतिशत, अधिकतम रुपये 2.50 लाख.

(ब) **गुणवत्ता प्रमाणीकरण अनुदान**—प्रमाणीकरण प्राप्त करने हेतु किये गये व्यय का 60 प्रतिशत अधिकतम रुपये 1.25 लाख.

(स) **तकनीकी पेटेंट अनुदान**—पेटेंट प्राप्त करने हेतु किये गये व्यय का 60 प्रतिशत अधिकतम रुपये 6.00 लाख.

(द) **प्रौद्योगिकी क्रय अनुदान**—प्रौद्योगिकी क्रय हेतु किये गये व्यय का 60 प्रतिशत अधिकतम रुपये 6.00 लाख.

7. उद्योग विभाग/सीएसआईडीसी के औद्योगिक क्षेत्रों/औद्योगिक पार्कों में भूमि आवंटन पर सभी स्टार्ट अप को भू-प्रब्याजी में 60 प्रतिशत छूट.

8. छत्तीसगढ़ में लगने वाले स्टार्ट अप को प्रारंभिक वर्षों के लिये श्रम कानूनों में स्व-प्रमाणन के द्वारा अनुपालन की व्यवस्था लागू की जावेगी.

9. स्टार्ट अप पैकेज में औद्योगिक नीति 2014–19 के अनुदान एवं छूट के अतिरिक्त निम्नांकित अनुदान एवं छूट भी दी जायेगी :—

9.1 छत्तीसगढ़ में स्थापित होने वाले इस प्रकार के पहले छत्तीसगढ़ (36) स्टार्ट अप यूनिट्स को वैध रहने पर 03 वर्षों तक राज्य सरकार के समस्त कर जो उसके द्वारा पटाए गए हों, रिफण्ड को छोड़कर, की शत-प्रतिशत प्रतिपूर्ति (Reimburse) की जायेगी.

9.2 **किराया अनुदान**—छत्तीसगढ़ में स्थापित होने वाले स्टार्ट अप यूनिट्स को वैध रहने पर 03 वर्षों तक, किराये के भवन में स्टार्ट अप यूनिट स्थापित करने की दशा में, पटाये गये मासिक किराये का 40 प्रतिशत अथवा 8 रु. प्रति वर्गफुट, जो भी न्यूनतम हो, प्रति माह अधिकतम राशि रु. 8000/- की प्रतिपूर्ति प्रत्येक तिमाही में अनुदान के रूप में की जायेगी.

10. **स्टार्ट अप की वैधता समाप्त हो जाने के उपरान्त उपलब्ध सुविधायें :**— इस पैकेज की टीप क्रमांक-5 के अनुसार कार्यवाही करने पर यदि स्टार्ट अप यूनिट वैध स्टार्ट अप यूनिट नहीं रह जाती है तो यदि संबंधित यूनिट को औद्योगिक नीति 2014-19 में प्रावधानित अनुदान एवं छूट मिलने की पात्रता आती है, तो उसे इनका लाभ उक्त औद्योगिक नीति के अंतर्गत संबंधित अनुदान/छूट के लिये जारी अधिसूचना में दी गई प्रक्रिया के अनुसार आवेदन देने पर औद्योगिक नीति 2014-19 में प्रावधानित अवधि में से स्टार्टअप पेकेज का लाभ लेने की अवधि/मात्रा को कम करने के बाद शेष अवधि/मात्रा के लिये अनुदान/छूट दी जायेगी.

11. **स्टार्टअप प्रोत्साहन के लिए अधोसंरचनात्मक सुविधाओं का विकास**—

11.1 भारत सरकार के वाणिज्य एवं उद्योग मंत्रालय के औद्योगिक नीति एवं संवर्धन विभाग में पंजीकृत एवं वैध स्टार्ट अप यूनिट अनुमोदन के पश्चात पात्रता अनुसार सिंगल विण्डो सुविधा के माध्यम से ऑनलाईन उद्यम आकांक्षा में पंजीयन प्राप्त करेगी, जिससे उन्हें राज्य शासन द्वारा दी जा रही ऑनलाईन अनुमतियां एवं सुविधायें आसानी से उपलब्ध होगी.

11.2 स्टार्टअप यूनिट को प्रारंभ से ही विभिन्न कार्यवाहियों के लिए सहयोग एवं मार्गदर्शन देने के उद्देश्य से उद्योग संचालनालय में स्टार्टअप प्रकोष्ठ गठित किया जाएगा. यह प्रकोष्ठ ऑनलाइन तथा प्रत्यक्ष संपर्क से कार्यवाहियां करेगा.

11.3 स्टार्टअप यूनिट प्रारंभ करने के लिए जानकारी उपलब्ध कराना एवं उन्हें अन्य सुविधाएं उपलब्ध कराने के लिए मोबाइल एप बनाने की कार्यवाही की जा रही है.

11.4 स्टार्टअप यूनिट को प्रारंभिक तीन वर्षों के लिए स्वप्रमाणन के आधार पर श्रम, वाणिज्यिक कर तथा पर्यावरण संबंधी नियमों के अनुपालन की व्यवस्था किये जाने के प्रयास किये जाऐंगे.

11.5 स्टार्टअप यूनिट की स्थापना के लिए पात्रता के अनुसार प्रधानमंत्री रोजगार सृजन योजना एवं मुख्यमंत्री युवा स्वरोजगार योजना का लाभ दिया जाएगा. मुख्यमंत्री युवा स्वरोजगार योजना के अंतर्गत बैंकों से ऋण लेने के लिए संपार्श्विक जमानत के विकल्प के रूप में क्रेडिट गारन्टी फण्ड योजना का अंशदान शासन द्वारा वहन किया जाता है.

11.6 प्रदेश की औद्योगिक इकाईयों विशेषत: सार्वजनिक उपक्रम इकाईयों को सामाजिक उत्तरदायित्व नीति के अंतर्गत स्टार्टअप यूनिटों की स्थापना हेतु कैंप के आयोजन एवं शुश्रुषा हेतु इनक्यूबेटर एवं वोकेशनल ट्रेनिंग इन्स्टीट्यूट स्थापित करने हेतु प्रेरित किया जाएगा.

11.7 प्रदेश में स्टार्ट अप इकाईयों के चयन एवं विकास के लिये समय-समय पर स्टार्ट अप फेस्ट (मेले) आयोजित किये जायेंगे, जिसमें नवागंतुक स्टार्ट अप उद्यमी एवं इच्छुक निवेशकों को एक प्लेटफार्म प्राप्त हो.

11.8 इसके साथ ही प्रदेश की शैक्षणिक संस्थाओं से समन्वय कर स्टार्ट अप इकाईयों हेतु आवश्यक मार्गदर्शन की व्यवस्था बनाने का प्रयास किया जायेगा.

11.9 स्टार्ट अप यूनिटों को नवीन उत्पाद/सेवायें उपलब्ध कराने हेतु प्रेरित करने के लिये प्रदेश की औद्योगिक इकाईयों से समन्वय कर नवाचार हेतु प्रेरित किये जाने का प्रयास किया जायेगा जिससे औद्योगिक इकाईयों में उत्पाद बनाने में अभिनवीकरण एवं मूल्य संवर्धन हो सके.

**टीप :**— उक्त पैकेज देने के लिए निम्नांकित का पालन सुनिश्चित किया जायेगा :—

1. उक्त पैकेज के लिये औद्योगिक नीति 2014-19 में दी गई परिभाषायें मान्य होंगी.

2. इस पैकेज का लाभ लेने पर स्टार्ट अप को राज्य शासन से अन्य समान प्रकृति (चाहे वह किसी भी नाम से जाना जाता हो) के लाभ प्राप्त नहीं होंगे. इसी प्रकार से भारत सरकार से समान प्रकृति (चाहे वह किसी भी नाम से जाना जाता हो) के लाभ प्राप्त हैं तो वह लाभ राज्य शासन से प्राप्त नहीं होंगे.

3. इस पैकेज के तहत पात्र स्टार्ट अप संस्थान को उक्त अनुसार अनुदान छूट एवं रियायतें प्राप्त होंगे, चाहे वह सामान्य वर्ग का निवेशक को या अनुसूचित जाति/जनजाति, अप्रवासी भारतीय, एफ.डी.आई निवेशक, निर्यातक, महिला या नक्सल प्रभावित हो, चाहे विकासशील क्षेत्र में हो या पिछड़े क्षेत्र में, चाहे मैन्यूफेक्चरिंग के क्षेत्र हो या सेवा प्रदाय क्षेत्र में हो.

4. इस पैकेज का लाभ इकाई को तब तक ही प्राप्त होगा जब तक कि वह स्टार्टअप के रूप में रहती है अर्थात उसे 5 वर्ष से अधिक का समय न हुआ हो तथा वित्तीय वर्ष के अंत में उसका टर्नओवर रुपये 25 करोड़ से अधिक न हुआ हो. इसका अर्थ यह है कि 5 वर्ष से अधिक का समय हो जाने अथवा वित्तीय वर्ष के अंत में उसका टर्नओवर रुपये 25 करोड़ से अधिक हो जाने पर आगामी वित्तीय वर्ष से इकाई स्टार्टअप पैकेज का लाभ लेने के लिये अपात्र हो जायेगी.

5. पैकेज की स्वीकृति देने के पूर्व स्वीकृति देने वाले अधिकारी को स्टार्टअप इंडिया बेबसाईट पर Validate Startup Recognition में इकाई के वैध स्टार्टअप होने की पुष्टि करना अवश्यक होगा.

यह संशोधन इस अधिसूचना के जारी होने की दिनांक से प्रवृत्त हुये समझे जायेंगे.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**व्ही. के. छबलानी,** विशेष सचिव.

---

## आवास एवं पर्यावरण विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 9 नवम्बर 2016

क्रमांक एफ 7-21/2016/32.— चूंकि राज्य सरकार ने संचालक, नगर तथा ग्राम निवेश छत्तीसगढ़ द्वारा बिलासपुर निवेश क्षेत्र के लिए तैयार की गई विकास योजना को नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम 1973 की धारा 18 (3) के अंतर्गत अनुमोदनार्थ प्रस्तुत की है.

और चूंकि राज्य शासन ने उस पर विचार किया है तथा राज्य शासन द्वारा नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम 1973 की धारा 19 (2) के प्रावधानों के अंतर्गत निम्न दर्शाए उपान्तरणों के साथ प्रारूप विकास योजना को अनुमोदन प्रदान करता है.

अतएव अधिनियम की धारा 19 (2) के प्रावधान के अंतर्गत नीचे दिये गये उपान्तरणों पर राज्य सरकार इस सूचना के "छत्तीसगढ़ राजपत्र" में प्रकाशित होने की तिथि से तीस दिन की कालावधि में उक्त उपान्तरणों से प्रभावित होने वाले व्यक्तियों से आपत्ति एवं सुझाव आमंत्रित किये जाते हैं. उपान्तरणों सहित मानचित्र संयुक्त संचालक, नगर तथा ग्राम निवेश, नई कम्पोजिट बिल्डिंग, बिलासपुर में निरीक्षण हेतु रखे गये हैं.

उक्त उपान्तरणों के संबंध में यदि कोई आपत्ति या सुझाव हो, तो उसे उक्त स्थलों पर छत्तीसगढ़ राजपत्र में इस सूचना के प्रकाशन की तारीख से तीस दिन की कालावधि समाप्त होने के पूर्व भेजा जाना चाहिए.

**बिलासपुर विकास योजना (प्रारूप) 2031 में प्रस्तावित उपांतरणों का विवरण**

| क्र. | ग्राम का नाम प.ह.नं. | खसरा क्रमांक | रकबा हेक्टर में | विकास योजना में प्रस्तावित भू-उपयोग | शासन द्वारा मान्य उपान्तरण का विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | कोपरा प.ह.नं. | 592 भाग<br>599, भाग<br>695 भाग | 15.03<br>7.51<br>7.35 | कृषि | आमोद प्रमोद |
| | | | **29.89** | | |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 2. | बहतराई, प.ह.नं. | 15, भाग | 7.42 | कृषि | आमोद प्रमोद |
| | | 16, भाग | 8.76 | | |
| | | 17, भाग | 11.82 | | |
| | | 18, भाग | 6.98 | | |
| | | | **34.98** | | |
| 3. | चिचिरदा, प.ह.नं. 41 | 358 भाग | 14.38 | कृषि | आमोद प्रमोद |
| 4. | काठाकोनी, प.ह.नं. 48 | 20/1, भाग | 0.58 | कृषि | आमोद प्रमोद |
| | | 23, | 0.43 | | |
| | | 24, | 0.55 | | |
| | | 27, भाग | 6.46 | | |
| | | 29, भाग | 0.23 | | |
| | | 30 | 0.34 | | |
| | | 281 एच, भाग | 5.04 | | |
| | | | **13.63** | | |
| 5. | पेण्डारी, प.ह.नं. | 1205 भाग | 0.21 | कृषि | आमोद प्रमोद |
| 6. | परसदा (सकरी) प.ह.नं. 18 | 3, भाग | 2.32 | कृषि | आमोद प्रमोद |
| | | 29, भाग | 1.17 | | |
| | | 77, | 1.13 | | |
| | | 108 भाग | 1.38 | | |
| | | | **6.00** | | |
| 7. | निरतू, प.ह.नं. 53 | 292 एच, भाग | 0.63 | कृषि | आमोद प्रमोद |
| | | 292/9, भाग | 1.59 | | |
| | | 292/22, भाग | 1.70 | | |
| | | 297, | 4.32 | | |
| | | 436, भाग | 9.47 | | |
| | | 471, भाग | 2.23 | | |
| | | 1574, भाग | 17.87 | | |
| | | 1578/1, भाग | 0.28 | | |
| | | 1605, भाग | 3.46 | | |
| | | 1636/2, भाग | 4.39 | | |
| | | 1643, | 4.03 | | |
| | | 1670/1 भाग | 11.16 | | |
| | | | **61.13** | | |
| 8. | जोंकी, प.ह.नं. 44 | 286/3, भाग | 0.23 | कृषि | आमोद प्रमोद |
| | | 287/1, भाग | 6.10 | | |
| | | 287/14, भाग | 0.05 | | |
| | | 287/16, भाग | 1.95 | | |

